को भौम के मन्दोच्च में संस्कार करने पर भौम का स्पष्टमन्दोच्च होगा। ( केन्द्र यदि कर्कादि हो तो लब्धि ऋण, मकरादि हो तो धन होगा )।

अंशादि लब्धि के तीसरे भाग को भौम के पराख्य में घटाने पर भौम का स्पष्ट पराख्य होगा।

श्लोक ६,७—ज्या साधन।

२१,२०,१९,१७,१५,१२,९,५,२ ये क्रम से ९ ज्या खण्ड हैं। जिसका ( ग्रह या केन्द्र का ) ज्या साधन करना हो उसका भुज लाकर उसे अंशादि करेगें। अब भुजांशमें १० का भाग देकर भागफल संख्यातुल्य ज्या-खण्डों का योग करेगें। शेष भुजांश जो हो उसमें भोग्य ज्या खण्ड से गुणाकर १० का भाग देकर लब्धि को गत ज्या-खण्डों के योग में जोड़ देने पर अभीष्ट ज्या होगी—

| | प्र० | द्वि० | तृ० | च० | पं० | ष० | स० | अ० | न० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ज्या खण्ड | २१ | २० | १९ | १७ | १५ | १२ | ९ | ५ | २ |
| खण्ड योग | २१ | ४१ | ६० | ७७ | ९२ | १०४ | ११३ | ११८ | १२० |

श्लोक ८—धनु साधन।

ज्या की जो संख्या होगी उसमें ज्याखण्ड को घटायेगें, जो खण्ड घटे वह शुद्ध, जो नहीं घटे वह अशुद्ध होगा। शेष ज्या की संख्या को १० से गुणाकर अशुद्ध ज्या संख्या से भाग देकर जो लब्धि हो उसे शुद्ध ज्या-संख्या से गुणकर १० जोड़ने रर धनु होगा।

इस क्रिया को विपरीत करने पर पुनः धनु से ज्या होगी। ( अर्थात् धन का ऋण, गुणा का भाग )।

श्लोक ९,१०—मन्दफल साधन।

जिस ग्रह का मन्दफल साधन करना हो उसके मन्दकेन्द्र के भुजांश की ज्या साधन करेगें। ज्या को १० से गुणा कर मन्दफल का साधन करेगें।

जैसे—ज्या × १० ÷ ५५० = सूर्य का मन्दफल।
" × १० ÷ १०७ = भौम " "
" × १० ÷ १९८ = बुध " "
" × १० ÷ २२८ = गुरु " "
" × १० ÷ ७८४ = शुक्र " "
" × १० ÷ १५७ = शनि " "



मन्दफल का संस्कार मन्दकेन्द्रानुसार धन या ऋण होगा। यदि केन्द्र मेषादि हो तो धन अथवा तुलादि हो तो ऋण होगा।

सूर्य एवं चन्द्र मन्दफल संस्कार से ही स्पष्ट हो जाते हैं, परन्तु पंचताराग्रह ( भौ. बु. गु. शु. श. ) मन्दस्फुट ही होते हैं।

श्लोक १०½—चन्द्र में बिशेष संस्कार।

सूर्य के मन्दफल के २७वें भाग को चन्द्र में संस्कार करने पर चन्द्रस्पष्ट होगा। सूर्य में मन्दफल का संस्कार जिस प्रकार ( धन या ऋण ) होगा उसी प्रकार चन्द्र में भी इसका ( २७वें भाग ) संस्कार होगा।

श्लोक ११, १२—सूर्यादि ग्रहों का गतिफल साधन।

ग्रह का केन्द्र बनाकर उसका भुजांश साधन करें। भुजांश की ज्या साधन में ज्या-खण्ड का जो भोग्यखण्ड हो,उससे ग्रहों के गतिफल का साधन होगा। जैसे—

भोग्यखण्ड ÷ ९ = कलादि सूर्य का गतिफल।
" × १३ ÷ ४ = " चन्द्र "
" × २ ÷ ७ = " भौम तथा बुध का गतिफल।
" ÷ ५० = " गुरु का गतिफल।
" ÷ १२ = " शुक्र " "।
" ÷ १२० = " शनि " "।

ग्रहों की मध्यम गति में गतिफल का संस्कार करने से ( कर्कादि ग्रह में धन, मकरादि में ऋण ) सूर्य और चन्द्र की स्पष्टागति एवं भौमादि पंचताराग्रहों की मन्दस्पष्टागति होती है।

श्लोक १३—भौमादि ग्रहों का शीघ्रफल साधन।

मन्दस्फुट ग्रह को शीघ्रोच्च में घटाने पर शीघ्रकेन्द्र होगा। शीघ्रकेन्द्र के भुज और कोटि की ज्या का साधन करेंगे।

कोटिज्या को ग्रह के पराख्य से गुणकर उसे द्विगुणित कर १४४०० में जोड़ेंगे। योगफल में पराख्य के वर्ग को जोड़ या घटाकर ( कर्कादि केन्द्र में ऋण, मकरादि में धन ) उसका मूल लेने पर शीघ्रकर्ण होगा।

पराख्य से भुज की ज्या को गुणकर शीघ्रकर्ण से भाग देने पर लब्धि शीघ्रफल होगा। मन्दस्फुट ग्रह में शीघ्रफल का संस्कार ( शीघ्रकेन्द्र मेषादि में धन, मकरादि में ऋण ) करने पर स्पष्टग्रह होगा।

श्लोक १४—फल संस्कार ।

मन्दफलार्द्ध का संस्कार मध्यमग्रह में करने से वह मन्दस्पष्ट होगा, तत्पश्चात् शीघ्रफलार्द्ध का संस्कार करेंगे, उसके बाद सम्पूर्ण मन्दफल तथा सम्पूर्ण शीघ्रफल का संस्कार करने से स्पष्टग्रह होगा ।

| संस्कार | फल |
|---|---|
| प्रथम | अर्द्ध मन्दफल |
| द्वितीय | „ शीघ्रफल |
| तृतीय | पूर्ण मन्दफल |
| चतुर्थ | „ शीघ्रफल |

श्लोक १५, १६—गतिस्पष्टीकरण ।

मध्यगति में गतिफल का संस्कार करने पर मन्दस्फुटगति होती है। शीघ्रोच्चगति में मन्दस्फुटगति का संस्कार करने पर शीघ्रकेन्द्र की गति होती है।

शीघ्रकेन्द्र की गति को शीघ्रचाप के भोगज्या ( शीघ्रफल साधन में जो भोग्य ज्या-खण्ड हो ) से गुणाकर गुणनफल को ४० से गुणकर सप्तगुणित शीघ्रकर्ण से भाग देने पर जो लब्धि आवे उसको शीघ्रोच्च की गति में घटाने पर स्पष्टगति होगी । यदि लब्धि शीघ्रोच्च की गति से अधिक हो तो लब्धि में शीघ्रोच्चगति घटाने पर स्पष्टगति होगी । ऐसी स्थिति में ग्रह वक्री होगा ।

श्लोक १७—अयनांश साधन ।

शाके में ११०५ घटाकर शेष में ६० से भाग देकर अंशादि लब्धि को ११ अंश में जोड़ने पर वर्तमान शकारम्भकाल का अयनांश होगा ।

श्लोक १८—उदयान्तर साधन ।

मध्यम सूर्य में अयनांश को जोड़कर उसका भुज साधन करके ज्या का आनयन करेंगे । भुजज्या को २ से गुणाकर ५ से भाग देने पर लब्धि विकलादि उदयान्तर होगा । समपदस्थ ( २, ४ ) सायन सूर्य में उदयान्तर को जोड़ेंगे, विषमपदस्थ ( १, ३ ) सायनसूर्य में घटायेंगे ।

भुजज्या को २१ से भाजित करने पर चन्द्रमा का कलादि उदयान्तर होगा । इसको भी समपदस्थ में जोड़ेंगे, विषमपदस्थ में घटायेंगे ।



श्लोक १९, २०—चर कर्म ।

सायन मेष-संक्रान्ति से पूर्वदिन के मध्याह्नकाल में इष्ट स्थान पर द्वादशाङ्गुल शंकु की जो अंगुलादिक छाया हो, उसको क्रम से १०, ८, $\frac{१०}{३}$ से गुणा करने पर तीन चर खण्ड होते होते हैं । इन तीनों को क्रम उत्क्रम से रखने पर १२ राशियों के स्थानीय चरखण्ड होते हैं ।

सायन ग्रह के भुक्त राशियों के चरखण्ड तथा मुक्त अंश एवं भोग्य चरखण्ड के गुणनफल में ३० का भाग देकर जो लब्धि हो, उनका योग चरखण्ड होगा । यह चरखण्ड उत्तरगोल में ग्रह के रहने पर ऋणात्मक और दक्षिण गोल में धनात्मक होगा ।

चरखण्ड में ग्रह की स्पष्टगति से गुणाकर ६० का भाग देकर लब्धि विकलादि को ग्रह में गोल के अनुसार ( ऋण या धन ) संस्कार करने पर चर संस्कृत ग्रह होंगे ।

श्लोक २१, २२—तिथि-करण-नक्षत्र-योग का साधन ।

राश्यादि चन्द्र में सूर्य को घटाकर शेष को अंशादि बनाकर १२ से भाजित करेंगे । लब्धि-संख्या शुक्लप्रतिपदादि गततिथि होगी । तिथि-संख्या को २ से गुणाकर गुणनफल में १ घटाने पर शेषसंख्यातुल्य क्रम से ववादि सात चर करण होते हैं । तथा कृष्णपक्ष की चतुर्दशी के उत्तरार्द्ध से शुक्लपक्ष १ के पूर्वार्द्ध तक शकुनि आदि ४ स्थिर करण होते हैं ।

राश्यादि चन्द्र को कलादि बनाकर ८०० से भाग देने पर लब्धि-संख्यातुल्य अश्विन्यादि गतनक्षत्र होंगे । शेष कला को ८०० में घटाने पर गम्य होगा । गत गम्य कला में ६० से गुणाकर चन्द्रगति से भाग देने पर वर्तमान नक्षत्र की भुक्त भोग्य घटी होगी ।

सूर्य और चन्द्र की राश्यादि को जोड़कर उसको कलादि बनाकर ८०० से भाग देने पर लब्धिसंख्यातुल्य विष्कुम्भादि गत योग होंगे । शेष को ८०० में घटाकर गम्य कला बनायेंगे । गत और गम्य कलाओं को ६० से गुणाकर सूर्य और चन्द्र के गतियोग से भाग देने पर वर्तमान योग की भुक्त तथा भोग्य घटी होगी ।

---

# त्रिप्रश्नाधिकारः-३

श्लोक १-४—स्वदेशोदय साधन तथा लग्न साधन।

२७८, २९९, ३२३ ये तीन लंकोदयमान हैं। इन्हीं तीन मानों को क्रम उत्क्रम से रखने पर १२ राशियों के लंकोदयमान होते हैं।

मेषादि लंकोदयमान में मेषादि चरखण्ड ( स्प. धि. श्लोक १९, २० के अनुसार ) जोड़ने पर स्वोदयमान होता है।

सायन रवि की जो राश्यादि हो, उसका भोग्य अंश जो हो,उसे उस राशि के स्वोदयमान से गुणा कर ३० का भाग देने पर लब्धि रवि का भोग्यकाल पलात्मक होगा।

इष्टकाल को पलात्मक बनाकर उसमें रवि के भोग्यकाल को घटाकर शेष में सायन रवि से अग्रिम राशियों के स्वोदयमानों को घटाते जायेंगे। जो राशि का उदयमान घटे वह शुद्धराशि तथा जो न घटे वह अशुद्धराशि होती हैं। इष्टघटी-पला का जो शेष बचे उसे ३० से गुणाकर अशुद्धराशि के उदयमान से भाग देने पर लब्धि अंशादि आयेंगी। अंशादि लब्धि को शुद्धराशि संख्या में जोड़ने पर राश्यादि सायन लग्न होगा। सायन लग्न में अयनांश घटाने पर निरयण लग्न होगा।

यदि सायन सूर्य का भोग्यपला इष्टघटीपला में नहीं घटें तो इष्टकाल को ३० से गुणाकर सायन सूर्य की जो राशि हो उसके उदयमान से भाग देने पर प्राप्त अंशादि लब्धि को सायन सूर्य में जोड़ने पर सायन लग्न होगा।

श्लोक ५,६—लग्न से इष्टकाल का साधन।

सायन सूर्य के भुक्त अंशादि को उस राशि के उदयमान से गुणाकर ३० का भाग देने पर लग्न का भुक्तपल होगा।

इसी प्रकार भोग्यांशादि को भी उदयमान से गुणाकर ३० का भाग देने पर भोग्यपल होगा।

सायन सूर्य का भोग्यपल तथा सायन लग्न के भुक्तपला का योग करके योग-फल में सायन सूर्य तथा सायन लग्न के मध्यवर्ती राशियों के स्वोदयमानों को जोड़ कर ६० का भाग देने पर इष्टकाल होगा।

यदि एक राशि में सायन सूर्य तथा सायन लग्न हो तो दोनों के अन्तरांश को सायन लग्न के राश्युदयमान से गुणकर ३० का भाग देने पर इष्टकाल होगा।



एक राशिस्थित होकर भी यदि सायन सूर्य से सायन लग्न कम हो तो लब्ध इष्टकाल को ६० में घटाने पर रात्रिगत इष्टकाल होगा। अथवा रात्रिमान में घटाकर शेष में दिनमान जोड़ने पर रात्रिगत इष्टकाल होगा।

रात्रि के लग्न में जिस प्रकार सायन सूर्य में ६ राशि जोड़ा जाता है उसी प्रकार लग्न से ( रात्रिकालीन ) इष्टकाल साधन में भी ६ राशि सूर्य में जोड़कर क्रिया करनी चाहिए।

श्लोक ७—नतोन्नत साधन।

चरपल को १५ घटी में एक जगह जोड़ने तथा एक जगह घटाने पर क्रम से दिनार्द्ध तथा रात्र्यर्द्ध होते हैं। यदि मेषादि षड्राशि में सूर्य हों तो ऐसी क्रिया करनी चाहिए अन्यथा तुलादि षड्राशि में विपरीत क्रिया होती हैं। अर्थात् चरपल को १५ में जोड़ने पर रात्र्यर्द्ध तथा घटाने पर दिनार्द्ध होगा।

इष्टकाल यदि दिनार्द्ध से अल्प हो तो पूर्व उन्नतकाल होगा, यदि दिनार्द्ध से अधिक हो तो इष्टकाल को दिनमान में घटाने पर शेष पर उन्नत काल होगा।

पूर्व उन्नतकाल को दिनार्द्ध में घटाने पर पूर्व नत तथा पर उन्नतकाल भी दिनार्द्ध में घटाने पर पश्चिम नत होगा।

श्लोक ८-१२—इष्टकाल से छाया तथा छाया से इष्टकाल का साधन।

हरसाधन—दिनार्द्ध घटी में ५ को घटाकर रखने से वह मध्याह्न कालिक हर होगा।

नत के वर्ग को दो जगह स्थापित करेंगे। प्रथम नतवर्ग में ५० से गुणाकर ९०० जोड़कर दूसरे नतवर्ग से भाग देने पर प्राप्त लब्धि को मध्याह्नकालिक हर में से घटाने पर इष्टहर होगा।

यदि नत १५ घटी से अधिक हो तो नत में से दिनार्द्ध को घटाने से इष्टहर होगा। चरपल में प्रथम चरखण्ड से भाग देकर प्राप्त लब्धि को आधा करके उसका वर्ग करेंगे। वर्ग का षष्ठांश उसमें घटाकर १० से युत करके पलकर्ण से गुणने पर हृति होगी।

वर्ग को जोड़कर मूल लेने पर अक्षकर्ण पलकर्ण होगा।

हृति में इष्टहर से भाग देने पर अंगुलादि कर्ण होगा। अंगुलादि कर्ण को दो जगह स्थापित कर एक जगह १२ जोड़ेगें और एक जगह घटा देगें। दोनों के गुणन-फल का मूल लेंगे वही इष्टकालिक द्वादशाङ्गुल शंकुकी छाया होगी।

श्लोक १३,१४—क्रान्ति खण्ड से क्रान्ति साधन।

३६२, ३४१, २९९, २३६, १५०, ५२ ये छः ( ६ ) क्रान्तिखण्ड हैं। जिस ग्रह की क्रान्ति साधन करनी हो उसमें अयनांश जोड़कर उसका भुजांश बनायेंगे। भुजांश में १५ का भाग देकर लब्धितुल्य गत क्रान्ति-खण्डों का योग करेंगे तथा शेष भुजांश और भोग्य क्रान्ति-खण्ड को गुणकर १५ का भाग देकर लब्धि को उसी योग में जोड़ने पर क्रान्ति कला होगी। क्रान्ति कला में ६० का भाग देने पर अंशादि क्रान्ति होगी।

राश्यादि ग्रह जिस गोल में होगा उसी गोल की क्रान्ति होगी।

श्लोक १५—प्रकारान्तर से क्रान्ति साधन।

सायन ग्रह के भुजांश को १८० में घटाकर शेष को भुजांश से गुणा करके दो जगह स्थापित करेंगे। एक जगह में ७७ का भाग देकर लब्धि अंशादि को ४४२ अंश ४२ कला में घटाकर शेष से दूसरे जगह में भाग देने पर अंशादि क्रान्ति आयेगी। ( यह क्रान्ति भी जिस गोल का ग्रह होगा उसी गोल की क्रान्ति होगी। )

श्लोक १६—अक्षांश साधन।

स्वदेशीय पलभा में ४१० जोड़कर ६० से भाग देने पर लब्धि को अक्षकर्ण में जोड़ने पर हर होगा।

पलभा को ९० से गुणकर हर से भाग देने पर लब्धि अक्षांश होगा।

अक्षांश में क्रान्ति का संस्कार करने पर नतांश होगा।

## चन्द्रग्रहणाधिकारः-४

श्लोक १, २, ३—नतसाधन।

नत को ३० में घटाकर शेष को नत से गुणा करेंगे। गुणनफल में ११२५० से भाग देने पर लब्धि अंशादि आयेगी। अंशादि लब्धि में १० अंश में घटाने पर रविहर होगा। रविहर के दशमांश को रविहर में घटाने पर चन्द्रहर होगा। सूर्य-चन्द्र मन्दफल को सूर्य-चन्द्र हर से भाजित करने पर क्रमशः सूर्य व चन्द्र का नतफल होगा। पश्चिमनत में सूर्यनतफल धन तथा पूर्वनत में ऋण होगा। इसके विपरीत चन्द्रनतफल पश्चिमनत में ऋण तथा पूर्व में धन होगा।[1]

१. नत साधन में चन्द्र का—मध्याह्न से अर्द्धरात्रि = पूर्वकपाल।
अर्द्धरात्रि से मध्याह्न = पश्चिमकपाल।
सूर्य का—मध्याह्न से अर्द्धरात्रि = पश्चिमकपाल।
अर्द्धरात्रि से मध्याह्न = पूर्वकपाल।



इस प्रकार राश्यादि सूर्य-चन्द्र में नतफल का धन या ऋण संस्कार करके तिथि का साधन करने पर ग्रहणोपयुक्त तिथि होगी।

श्लोक ४—तात्कालिक ग्रह साधन।

गत या ऐष्य घटी से ग्रहगति को गुणा करके गुणनफल को ६० से सवर्णित करके ग्रह में संस्कार करने पर तात्कालिक ग्रह होंगे। पर्वान्तकाल में चन्द्र-सूर्य के अंशकला समान हो जाते हैं।

श्लोक ५—शर साधन।

राहु को १२ राशि में घटाने पर शेष पात होता है। सपात चन्द्र ( पात + चन्द्र ) के भुजांश की ज्या का साधन करेंगे। ज्या को ३ से गुणाकर ७ से भाग देने पर अंगुलादिक शर होगा। सपातचन्द्र जिस गोल का होगा उसी गोल का शर होगा। मेष से कन्या उत्तर गोल तथा तुला से मीन दक्षिण गोल होता है।

श्लोक ६—अयन ज्ञान तथा प्रकारान्तर से शर साधन।

कर्क से धनु तक दक्षिणायन तथा मकर से मिथुन तक उत्तरायण होता है। ७०,६५,५६,४३,२६,९ ये छः शरखण्ड हैं। सपातचन्द्र के भुजांश को १५ से भाजित करने पर लब्धि तुल्य भुक्तशरखण्ड होंगे। शेषांश में भोग्यशरखण्ड से गुणाकर १५ से भाग देने पर जो लब्धि हो उसको भुक्तशरखण्डों के योग में जोड़ने पर कलादि शर होगा। कलादि शर को ३से भाजित करने पर अंगुलादिक शर होगा।

श्लोक ७-८—चन्द्र-सूर्य-भूभा बिम्ब साधन।

चन्द्र गति को ७४ से भाग देने पर लब्धि चन्द्रबिम्बाङ्गुल होगा तथा सूर्य गति को २ से गुणाकर ११ से भाग देने पर सूर्यबिम्बाङ्गुल होगा।

चन्द्रगति को त्रिगुणित करके ६७ से भाग देकर लब्धि में सूर्यगति के सप्तमांश को घटाने पर अंगुलात्मक भूभाबिम्ब होगा।

भूभामण्डल में गये हुए चन्द्रबिम्ब को राहु छादित करता है तथा चन्द्रमण्डल में गये हुए सूर्यबिम्ब को चन्द्र छादित करता है। अतएव चन्द्रग्रहण में चन्द्रबिम्ब छाद्य भूभाबिम्बछादक तथा सूर्यग्रहण में सूर्यबिम्ब छाद्य और चन्द्रबिम्ब छादक होता है।

श्लोक ९—ग्रासमान साधन।

अंगुलात्मक छाद्य और छादक बिम्ब को जोड़कर उसके आधे में शराङ्गुल को

घटाने पर ग्रासमान होगा। ग्रासमान में यदि छाद्यबिम्ब का मान घट जाय तो शेष खग्रास होता है।

श्लोक १०—स्थितिविमर्दघटी का साधन।

शर को २ से गुणकर ग्रासमान जोड़कर ग्रासमान से ही गुणा कर उसका मूल लेगें। मूलको १८० से गुणकर सूर्य-चन्द्र के गत्यन्तर से भाग देने पर लब्धि घट्यादि स्थिति होगी।

शर को २ से गुणा कर खग्रासमान को जोड़कर खग्रासमान से ही गुणा कर उसका मूल लेगें। मूल को १८० से गुणकर सूर्य-चन्द्र के गत्यन्तर से भाग देने पर लब्धि विमर्दघटिका होगी।

श्लोक ११-१३—पंचकाल साधन।

शराङ्गुल को ४८ से भाजित कर घट्यादि लब्धि को धन या ऋण संस्कार करने पर स्पर्श स्थिति मोक्षस्थिति तथा स्पर्शविमर्द व मोक्षविमर्द होता है। सपात चन्द्र ( पात + चन्द्र ) यदि २, ४ पाद में रहे तो लब्धि को युत करने पर मोक्षस्थिति, हीन करने पर स्पर्शस्थिति तथा १, ३ पाद में रहने पर हीन करने पर मोक्षस्थिति और युत करने पर स्पर्शस्थिति होगी।

सूर्यग्रहण में इसी स्पर्श-मोक्षस्थिति से स्पर्शकाल मोक्षकाल तथा स्पर्श-विमर्द घटी से सम्मीलन-उन्मीलन काल का साधन होगा।

श्लोक १५-१६—वलन साधन।

स्पर्शकालिक नत को ९० से गुणकर रात्र्यर्द्ध से ( सूर्यग्रहण में दिनार्द्ध से ) भाग देने पर नतांश होगा। नतांश की ज्या लाकर उसे अक्षांश से गुण देगें, गुणनफल में त्रिज्या ( १२० ) से भाग देने पर स्पार्शिक अक्षवलन होगा।

स्पार्शिक चन्द्र में अयनांश जोड़कर उसका कोटि लाकर ज्या साधन करेगें। कोटयंश की ज्या में ५ से भाग देने पर आयनवलन होगा। सायनांश चन्द्र जिस दिशा का होगा उसी दिशा का स्पार्शिक आयनवलन होगा।

अक्षांश तथा सायनचन्द्र के गोल की दिशा एक हो तो आक्ष-आयनवलन का योग करके ( भिन्न दिशा हो तो अन्तर करके ) उसकी ज्या साधन करेगें। ज्या में चन्द्र व भूभाबिम्ब के योगार्द्ध से गुणा कर १२०से भाग देने पर स्पार्शिक स्पष्ट-वलन होगा।



इसी प्रकार मोक्षकालिक नत से मौक्षिक आक्षवलन तथा मोक्षकालिक चन्द्र से मौक्षिक आयनवलन का साधन करके दोनों (आक्ष-आयन) से मौक्षिक स्पष्टवलन का साधन करेगें।

श्लोक १७—स्पार्शिक मौक्षिक शर साधन।

यदि विषमपदस्थित सपातचन्द्र से साधित शर हो तो विमर्दघटी के तृतीयांश को शर में घटाने पर स्पर्शकालिक और जोड़ने पर मोक्षकालिक शर होगा। तथा समपदस्थित सपातचन्द्र से साधित शर में विमर्दघटी के तृतीयांश को जोड़ने पर स्पर्शकालिक और घटाने पर मोक्षकालिक शर होगा।

श्लोक १८-१९—परिलेख कथन।

समान समतल भूमि में निर्दिष्ट केन्द्रबिन्दु से ग्राह्यग्राहक बिम्बों के व्यासों के योगार्द्ध से तथा ग्राह्यबिम्ब के व्यासार्द्ध से वृत्त की रचना करनी चाहिए। इसी केन्द्रबिन्दु पर पूर्वापर याम्योत्तर आदि दिशाओं का निर्देश करना चाहिए। ग्राह्यग्राहक बिम्बों के व्यासों के योगार्द्ध से निर्मित वृत्त का नाम मानैक्यार्द्ध वृत्त है। इस मानैक्यार्द्ध वृत्त में पूर्व से स्पार्शिक वलन एवं पश्चिम से मौक्षिक वलन को ज्या की तरह देना चाहिए। सूर्यग्रहण में स्पार्शिक वलन पश्चिम से एवं मौक्षिक वलन पूर्व से ज्या की तरह देना चाहिए। शर यदि दक्षिण से दिया गया हो तो वलनाङ्गुल को भी दक्षिण चिह्न से तथा उत्तर से दिया गया हो तो उत्तर चिह्न से देना चाहिए।

चन्द्रग्रहण हेतु इतने आवश्यक हेतु हैं।

| | | |
|---|---|---|
| (१) पर्वान्तिकाल | (६) चन्द्रसूर्य का एक घटी का अन्तर | (१०) पश्चात् के पाँच घटी में चन्द्र का शर |
| (२) चान्द्रदिनगति | | |
| (३) रविदिनगति | (७) शरघटी | (११) भूभा खण्ड |
| (४) चन्द्रसूर्यका पाँच घड़ी का अन्तर | (८) पर्वान्त में चन्द्र शर | (१२) मानैक्यखण्ड |
| (५) मानान्तर खण्ड | (९) पूर्वके पाँच घटी में चन्द्र का शर | (१४) चन्द्रघटीगति। |

श्लोक २०—स्पर्श-मध्य-मोक्ष स्थान।

मध्यग्रहणबिन्दु से शर की दिशा में मध्यशर को देकर क्रमशः तीनों शरों को (स्पर्श-मध्य-मोक्ष) चिह्नित करेगें, तथा भूभाबिम्ब व्यासार्द्ध द्वारा स्पार्शिक शर के स्थान से वृत्त का निर्माण करेगें। उस वृत्त के पूर्व दिशा में चन्द्रग्रहण का स्पर्श और पश्चिम दिशा में मोक्ष होगा।

श्लोक २१-२३—इष्टग्रास कथन ।

मध्यशराग्रबिन्दु से स्पर्शाग्ररेखा में ग्राहक का ग्रहणमार्ग तथा मध्यशराग्र से मोक्षशराग्रबिन्दु तक मोक्षमार्ग होता है । तीनों शरों को ( स्पर्श-मध्य-मोक्ष ) स्पर्श करनेवाली रेखा धनुषाकारा होती है ।

स्पर्शशराग्र से मध्यशराग्र की स्पर्शरेखा में ग्रहण का स्पर्श और मध्य होता है । ग्राह्य-ग्राहकबिम्बों के अन्तरार्द्ध व्यासार्द्ध प्रमाण केन्द्र से निर्मित वृत्त में उक्त स्पर्श-मोक्ष दोनों मार्गों का इस वृत्त के साथ जहाँ योग होता है उन योगबिन्दुओं से भूभाव्यासार्द्ध से निर्मित वृत्त में स्पार्शिक मार्ग में संमीलन एवं मौक्षिक मार्ग में उन्मीलन होता है ।

इष्टकाल गुणित मार्गाङ्गुल में स्पष्टस्थिति से भाग देने पर इष्टकाल में इष्टग्रास का अंगुलात्मक मान आ जाता है ।

———

# सूर्यग्रहणाधिकारः–५

श्लोक १—नत-उन्नत साधन ।

दर्शान्तकाल या पर्वान्त का सूर्यसाधन करके लग्नानयन करेगें । लग्न में अयनांश जोड़कर सायन लग्न बनायेगें । सायन लग्न में ३ राशि घटाने पर वित्रिभ लग्न होता है । वित्रिभ लग्न की क्रान्ति का साधन करेगें । जिस दिशा का वित्रिभ लग्न होगा उसी दिशा की क्रान्ति होगी । क्रान्ति और अक्षांश का संस्कार ( एक दिशा में योग भिन्न दिशा में अन्तर ) करने पर नतांश होगा । ९० अंश में नतांश को घटाने पर उन्नतांश होगा ।

श्लोक २,३—लम्बन-नति साधन ।

दर्शान्तकालिक सायन सूर्य और सायन वित्रिभ लग्न के अन्तरांश का भुज बनाकर उसकी ज्या लायेगें । ज्या को ३० से भाजित करने पर मध्य लम्बन होगा । मध्य लम्बन को उन्नतांश की ज्या से गुणकर १२० से भाग देने पर स्पष्ट लम्बन होगा । लम्बन का संस्कार—

सायन सूर्य से सायन वित्रिभलग्न अधिक तथा दर्शान्तकाल पश्चिम कपाल का हो तो दर्शान्त + स्पष्ट लम्बन । सायन सूर्य से सायन वित्रिभ लग्न कम तथा दर्शान्तकाल पूर्वकपाल का हो तो दर्शान्त – स्पष्ट लम्बन ।



नतांश की ज्या साधन करके उसे दो जगह स्थापित करके एक में १० का भाग देकर लब्धि को दूसरे जगह में जोड़कर ८ का भाग देने पर लब्धि अंगुलादि नति होगी । नति सर्वदा दक्षिण दिशा की होती है ।

श्लोक ४-५—प्रकारान्तर से लम्बन साधन ।

७७ । १४१ । १८८ । २१९ । २३५ । २४० । २३६ । २४० । २०० ये ९ लम्बन पिण्ड हैं ।

गणितागत आये हुए पर्वान्तकालिक सायनसूर्य तथा वित्रिभलग्न के अन्तरांश का भुज साधन करके उस भुजांश में ११ का भाग देने पर लब्धितुल्य लम्बन पिण्ड गत होगा । गत और गम्य पिण्ड के अन्तर को शेष भुजांश से गुणकर ११ से भाग देकर लब्धि को गत या गम्य पिण्ड में संस्कार ( यदि गम्यपिण्ड गत से अधिक हो तो गम्य में घटा देगें यदि गतपिण्ड अधिक हो तो गम्य में जोड़ेगें । ) करके ६० से भाजित करने पर मध्यलम्बन होगा ।

वित्रिभ लग्न की उन्नतज्या लाकर उसमें मध्यलम्बन से गुणाकर १२० से भाग देने पर स्पष्ट लम्बन होगा । इस लम्बन का संस्कार दर्शान्त में पूर्वकथित लम्बन-संस्कारानुसार ही होगा ।

श्लोक ६-७—स्थिति साधन ।

दर्शान्तकालिक चन्द्र और पात का योग सपातचन्द्र होगा । सपातचन्द्र के भुज की ज्या साधन करके ज्या को ३ से गुणाकर ४ से भाग देने पर शर होगा । पूर्व साधित नति और शर के परस्पर संस्कार से स्पष्ट शर होगा । ( यदि शर और नति की दिशा एक हो तो योग, विपरीत हो तो अन्तर होगा । )

सूर्यबिम्ब और चन्द्रबिम्ब का साधन कर दोनों का योग करके आधा करने पर बिम्बयोगार्द्ध होगा । बिम्बयोगार्द्ध में स्पष्ट शर को घटाने पर ग्रासाङ्गुल होगा ।

द्विगुणित स्पष्टशर में ग्रासाङ्गुल जोड़कर ( योगफल में ) ग्रासाङ्गुल से ही गुणाकर उसका मूल लेगें । मूल में १८० का गुणाकर सूर्य-चन्द्र के गत्यन्तर से भाग देने पर स्थित्यर्द्ध होगा । सूर्यग्रहण में विमर्द का अभाव होता है ।

श्लोक ८—स्पर्श-मोक्ष साधन ।

घट्यादि स्थित्यर्द्ध को दर्शान्त में घटाने पर जो शेष हो उसको इष्टकाल मानकर उससे सूर्य तथा लग्न का साधन करेगें । सूर्य और लग्न को सायन सूर्य व

वित्रिभलग्न बनाकर उसके द्वारा लम्बन साधन करने पर स्पार्शिक लम्बन होगा। इसी प्रकार स्पार्शिक नति और शर का भी साधन करेंगे।

स्थित्यर्द्ध को दर्शान्त में जोड़कर उसे इष्टकाल मानकर सायनसूर्य तथा वित्रिभ लग्न का आनयन कर लम्बन का साधन करने पर मौक्षिक लम्बन होगा, तथा मौक्षिक नति और शर का भी साधन करेगें।

इस स्पार्शिक और मौक्षिक लम्बन-नति-शर से स्पर्शकाल और मोक्षकाल का साधन करेंगे।

श्लोक ९—ग्रहण में सूर्य तथा चन्द्र का वर्णज्ञान।

सूर्य ग्रहण में ग्रासमान यदि सूर्यबिम्ब के १२वें भाग के बराबर हो तो वह दृष्टिगोचर नहीं होता। इसी प्रकार चन्द्रग्रहण में ग्रासमान यदि चन्द्रबिम्ब के १६वें भाग के बराबर हो तो वह भी दृष्टिगोचर नहीं होता।

अल्पग्रहण में चन्द्रमा धूम्रवर्ण का, अर्द्धग्रहण में कृष्णवर्ण का तथा सर्वग्रहण में ललाई युक्त भूरे रंग का होता है। खण्डग्रहण या सर्वग्रहण में सूर्य सर्वदा कृष्ण वर्ण का ही होता है।

---

# उदयास्ताधिकारः-६

श्लोक १,२—गुरु का उदयास्त साधन।

गताब्द (इष्टशके-११०५) को दो जगह स्थापित करेंगें। एक से अहर्गणानयन करेंगें। द्वितीय में १० से भाग देकर लब्धि को लाये गये अहर्गण में जोड़कर योगफल में १०५ घटाकर ३९९ से भाग देगें यदि १५ शेष हो तो गुरु का उदय यदि ३८४ से अधिक हो तो अस्त हो।

स्पष्ट सूर्य जिस राशि में हो उसके स्वोदयमान को ३०० से संस्कृत कर शेष में १५ से गुणाकर स्वोदयमान से भाग देने पर प्राप्त दिनादि शेष को गुरु के उदय में धन करेंगें।

श्लोक ३, ४—शुक्र का उदयास्त साधन।

अहर्गण में ११५ घटाकर गताब्द का १६वाँ भाग जोड़ देंगे। योगफल में ५८४ का भाग देने पर शेष यदि ३६ से अधिक हो तो पश्चिम में उदय, २८७ से अधिक हो तो पश्चिम में अस्त, २९७ से अधिक हो तो पूर्व में उदय, ५४८ से अधिक हो तो पूर्व में अस्त होता है।

सूर्य जिस राशि का हो उस राशि के स्वोदयमान को ३०० में संस्कार करके यदि पश्चिम में अस्त हो तो ३५ से पूर्व में अस्त हो तो ३६ से गुणाकर स्वोदय से भाग देने पर जो शेष बचे वह दिनादि होगा। इस दिनादि के संस्कार से शुक्रोदय शुक्रास्त होगा।

श्लोक ५—शीघ्रकेन्द्रांश से वक्रत्व का ज्ञान।

पंचतारा ग्रह (भौ. बु. गु. शु. श.) अपने-अपने द्वितीय शीघ्रकेन्द्र के अंशानुसार वक्री तथा मार्गी होते हैं। जितने केन्द्रांश पर वे वक्री होते हैं उसको ३६० में घटाने पर जो शेष बचे उतने अंश पर वे पुनः मार्गी हो जाते हैं। जैसे—

| ग्रह | केन्द्रांश | वक्री | केन्द्रांश | मार्गी |
|---|---|---|---|---|
| भौम | १६३ | " | १९७ | " |
| बुध | १४५ | " | २१५ | " |
| गुरु | १२५ | " | २३५ | " |
| शुक्र | १६७ | " | १९३ | " |
| शनि | ११३ | " | २४७ | " |

श्लोक ६—भौम गुरु तथा शनि का उदयास्त काल का ज्ञान।

बुध का द्वितीय शीघ्रकेन्द्रांश यदि ५० हो तथा शुक्र का २४ हो तो पश्चिम में उदय होता है। बुध का १५५ तथा शुक्र का १७७ केन्द्रांश हो तो पश्चिम में अस्त होता है। बुध का केन्द्रांश २०५ तथा शुक्र का १८३ हो तो पूर्व में उदय तथा ३१० हो तो बुध और ३३६ हो तो शुक्र का पश्चिम में अस्त होता है।

श्लोक ८—वक्रादि का दिन साधन।

शीघ्रकेन्द्र के जितने अंश पर से वक्रारम्भ होकर जितने अंश तक रहे उतने अंश की कला बनाकर शीघ्रकेन्द्र की गति से भाग देने पर वक्रत्व का दिनादि आ जायेगा। इसी प्रकार मार्गत्व के दिनादि का भी साधन किया जा सकता है।

श्लोक ९—ग्रहों के कालांश तथा पातविक्षेप।

पूर्वाचार्यों के अनुसार चन्द्रादिग्रहों के कालांश ये हैं। चन्द्र का १२, भौम का १७, बुध का १३, गुरु का ११, शुक्र का ९ और शनि का १५ है। ग्रह के

वक्री रहने पर कालांश में १ घटाने पर वक्री ग्रह का कालांश होगा। जैसे भौम का १६, बुध का १२, गुरु का १० इत्यादि।

भौमादि ग्रहों के राश्यादिपात भी निम्नलिखित हैं। भौम का ११।८ बुध का ११।९ गुरु का ९।८ शुक्र का १०।० तथा शनि का ८।१७ है। इन पातों को ग्रहों के शीघ्रफल में विपरीत संस्कार ( शीघ्रफल धन हो तो पात को ऋण करेंगे और शीघ्रफल ऋण हो तो पात को धन करेंगे ) करने पर स्पष्टपात होंगे। बुध और शुक्र के पात को अपने-अपने मन्दफलों में ग्रह के अनुसार संस्कार करने पर स्पष्टपात होंगे।

श्लोक १०—भौमादि ग्रहों के विक्षेप (शर) साधन।

भौमादि पंचतारा ग्रहों के कलात्मक विक्षेप निम्नलिखित हैं। भौम का ११० कला, बुध का १५२, गुरु का ७६, शुक्र का १३६ तथा शनि का १३० है।

स्पष्टग्रह को अपने पात से युत करेंगे। ( बुध-शुक्र के शीघ्रोच्च में पात को जोड़ेंगे ) सपातग्रह का भुज बनाकर उसकी ज्या साधन करके ज्या में कलात्मक शर का गुणा करके शीघ्रकर्ण से भाग देने पर कलात्मक शर होगा। कलात्मक शर में ३ से भाग देने पर अंगुलादि शर होगा।

श्लोक ११, १३—दृक्कर्म तथा उदयास्त साधन।

शीघ्रकेन्द्रांश के अनुसार ग्रह का यदि पूर्व में उदयास्त हो तो ३ राशि घटा देगें पश्चिम में हो तो ३ राशि जोड़ देगें। ३ राशि से संस्कृत ग्रह का क्रान्ति साधन करेगें। क्रान्ति और अक्षांश का एक दिशा में योग तथा भिन्न दिशा में अन्तर करके नतांश का साधन करेगें। नतांश को ९० में घटाकर उन्नतांश का साधन करेगें। नतांश और उन्नतांश की अलग-अलग ज्या साधन करेगें। ग्रह में उसका विक्षेप ( पात ) जोड़कर जो अंगुलादि शर आवे उसे नतांश की ज्या से गुणा करके गुणनफल को त्रिगुणित करके उन्नतांश की ज्या से भाग देने पर जो कलादि लब्धि हो उसका ग्रह में संस्कार करेगें। यदि पूर्वोदयास्त हो तथा शर और नतांश की यदि एक दिशा हो तो ग्रह में धन, भिन्न दिशा हो तो ऋण संस्कार अन्यथा पश्चिमोदयास्त हो तथा शर व नतांश की एक दिशा हो तो फल को ऋण भिन्न दिशा हो तो धन संस्कार करेगें। इस प्रकार संस्कार करने पर दृश्य ग्रह होगा।

दृश्यग्रह और सूर्य की राश्यादि में जो अल्प हो वह सूर्य, जो अधिक हो वह लग्न माना जायेगा। लग्न और सूर्य की अन्तरघटिका ( त्रि० प्र० श्लो० ५,६ )



का साधन करेगें। यदि पश्चिमोदयास्त हो तो सूर्य और लग्न में ६ राशि जोड़कर अन्तरघटिका का साधन करेगें। अन्तरघटिका को ६ से गुणा करने पर इष्टकालांश होगा। यदि पूर्वपठित कालांश से इष्टकालांश अधिक हो तो ग्रहोदय गत व ग्रहास्त गम्य होगा तथा पठित कालांश से इष्टकालांश न्यून हो तो ग्रहोदय गम्य व ग्रहास्त गत होगा।

इष्टकालांश और पठित कालांश की अन्तरकला को ३०० से गुणाकर सायन सूर्य के राश्युदय मान से भाग देगें। यदि पश्चिमोदयास्त होगा तो सायन सूर्य में ६ राशि जोड़कर उसके राश्युदयमान से भाग देगें। लब्धि में ग्रह और सूर्य के गत्यन्तर से भाग देने पर लब्धितुल्य उदयास्त के दिन होंगे। यदि ग्रह वक्री हो तो सूर्य और ग्रह के गतियोग से भाग देने पर उदयास्त के दिन होंगे।

श्लोक १४—विशेष कथन।

सूर्य से अधिक प्राग्दृग्ग्रह तथा सूर्य से कम पश्चिमदृग्ग्रह में साधित दिवसों को विपरीत समझे अर्थात् गम्य आवे तो गत और गत आवे तो गम्य समझे। अर्थात् साधित इष्टकालांश यदि पठित कालांश से अधिक हो तो दोनो की योग कलाओं से साधित दिवसों को विपरीत समझे।

श्लोक १५—अगस्त्य का उदयास्त्य साधन

अष्टगुणित पलभा को ९८ अंश में जोड़ने पर जो अंशादि हो उतने अंश पर जब सूर्य आवे तो अगस्त्य का उदय तथा अष्टगुणित पलभा को ७८ में घटाने पर जो अंशादि हो उतने अंश पर जब सूर्य आवे तो अगस्त्य का अस्त होता है।

---

# शृङ्गोन्नत्यधिकारः-७

श्लोक १, १½—वलन साधन।

अस्तकालिक सायनचन्द्र का भुज साधन कर उसकी क्रान्ति का साधन कर क्रान्ति और शर का संस्कार करेगें। एक दिशा में योग भिन्न दिशा में अन्तर करेगें। सूर्य में ६ राशि जोड़कर उसका भुज बनाकर क्रान्ति का साधन करेगें। सूर्य की क्रान्ति में चन्द्र की क्रान्ति को घटा देगें। चन्द्र में सूर्य को घटाकर उसकी भुजज्या को अक्षांश से गुणा करके १२० से भाग देगें लब्धि को पूर्व

संस्कृत सूर्य की क्रान्ति से संस्कृत करेगें। ( एक दिशा में योग भिन्न दिशा में अन्तर करेगें। ) यह सर्वसंस्कृत क्रान्ति होगी।

चन्द्र में सूर्य को घटाकर उसके राश्यादि भुज में ५ से गुणाकर गुणनफल जो राश्यादि हो उसको अंशादि मान कलात्मक बनाकर सर्वसंस्कृत कलात्मक क्रान्ति में भाग देने पर वलन होगा। जिस दिशा की सर्वसंस्कृत क्रान्ति होगी उसी दिशा का अंगुलात्मक वलन होगा।

श्लोक २, २½—शुक्ल अशुक्ल भाग का कथन।

राश्यादि चन्द्र में से सूर्य को घटाकर शेष की कोटि लायेगें। कोटि में १५ का भाग देने पर हार होगा। हार में ३६ से भाग देकर लब्धि को दो जगह स्थापित करेगें। एक जगह लब्धि में हार को घटाकर शेष का आधा करने पर विभा तथा दूसरे जगह लब्धि में हार को जोड़कर आधा करने पर स्वभा होगी।

श्लोक ३, ४—परिलेख कथन।

षडङ्गुल व्यास से समतल भूमि या कागज पर एक चन्द्रबिम्ब का निर्माण कर उसमें पूर्व-पश्चिम उत्तर-दक्षिण दिशा का निर्देश करना चाहिए। उसमें दिशानुसार वलनाङ्गुल को अंकित करना चाहिए। यदि शुक्लपक्ष हो तो पूर्व दिशा में, कृष्णपक्ष हो तो पश्चिम दिशा में अंगुलात्मक वलन का निर्देश करना चाहिए। वलनाग्रसूत्र में चन्द्रबिम्ब के केन्द्र से विभाग्र-बिन्दु से और स्वभातुल्य व्यासार्द्ध से निर्मित वृत्त में खण्ड चन्द्राकृति को देना चाहिए। इस प्रकार जिस दिशा का वलन होगा उसके विपरीत दिशा में शृङ्ग की आकृति उत्पन्न होगी।

———

## ग्रहयुत्यधिकारः-८

श्लोक १, १½—भौमादि ग्रहों के कलात्मक बिम्ब साधन।

भौमादि पाँच ग्रहों के कलात्मक और योजनात्मक बिम्ब निम्नलिखित हैं :

| ग्रह | भौम | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|
| बिम्बमान | | | | | |
| कलात्मक | ५ | ६ | ७ | ९ | ५ |
| योजनात्मक | १८८५ | २७९ | १६६४९ | १११० | २९५५ |

ग्रहों के कलात्मक बिम्बमान को त्रिज्या और शीघ्रकर्ण के अन्तरांश से गुणाकर गुणनफल में त्रिगुणित पराख्य से भाग देने पर जो लब्धि हो उसको



कलात्मक बिम्बमान में धन ऋण करके ३ से भाग देने पर अङ्गुलात्मक बिम्बमान होगा।

त्रिज्या (१२०) से यदि शीघ्रकर्ण अधिक हो तो कलात्मक बिम्ब में लब्धि को ऋण करेगें। यदि त्रिज्या से शीघ्रकर्ण कम हो तो लब्धि को कलात्मक बिम्ब में धन करेगें।

श्लोक २, ३—युतिकाल का ज्ञान।

तीव्रगति वाला ग्रह अधिक तथा मन्दगति वाला ग्रह अल्प हो तो युति गत होता है अथवा यदि दोनों ग्रह वक्री हों तो तीव्रगामी ग्रह अल्प और मन्दगामी ग्रह अधिक हो तो युति गत होती है। इन लक्षणों से भिन्न स्थिति में युति एष्य होती हैं।

युतिसाधन—दोनों ग्रह वक्री या मार्गी हों तो दोनों का अन्तर कर उनको कलादि बनाकर दोनों के गत्यन्तर कला से भाग देने पर जो लब्धि हो उतने दिनों में युति के गत गम्य काल होते हैं। यदि एक ग्रह वक्री तथा एक मार्गी हो तो दोनों के गतियोग से भाग देने पर लब्धितुल्य दिनों में युति के गत गम्य होते हैं।

युतिकाल के ग्रहों के शर साधन करेगें। शर की दिशानुसार ही ग्रह की दिशा होगी। दोनों के शर उत्तर के हों तो जिस ग्रह का शर बड़ा होगा वह उत्तर दिशा का तथा छोटा शर वाला ग्रह दक्षिण दिशा का होगा। यदि दोनों के शर दक्षिण के हों तो बड़े शर वाला दक्षिण का तथा छोटे शर वाला ग्रह उत्तर दिशा का होगा।

एक ही दिशा में दोनों ग्रहों के शर हो तो दोनों का अन्तर करने तथा भिन्न दिशा के हों तो योग करने से दोनों ग्रह-बिम्बों का अन्तर ज्ञात होता है।

यह अन्तर दोनों ग्रहों के बिम्ब-व्यासार्द्ध से अल्प हो तो दोनों बिम्बों में भेद होता है।

———

## पाताधिकारः-९

श्लोक १--पात का सम्भव तथा गतगम्य ज्ञान।

सायन और सायन चन्द्र का योग यदि ६ राशि हो तो व्यतिपात योग होता है। यदि १२ राशि के तुल्य हो वैधृति नामक योग होता है। सूर्य-चन्द्र का योग यदि ६ या १२ राशि से अल्प हो तो पातकाल एष्य होता है यदि अधिक हो तो गत होता है।

श्लोक २, ३—पात का गतैष्यमान।

पातकाल में सूर्य-चन्द्र और पात का तथा शरखण्ड द्वारा शर का साधन कर लेना चाहिए। अब पात का गतैष्य इस प्रकार होगा—

| | | | |
|---|---|---|---|
| विषमपदस्थित सायनचन्द्र व सपातचन्द्र एक गोल में हो तो | | = | पात गत |
| समपदस्थित सायनचन्द्र व सपातचन्द्र | भिन्न " | = | " |
| विषमपदस्थित सायनचन्द्र व सपातचन्द्र " | " | = | पात ऐष्य |
| समपदस्थित " " " | एक " | = | " " |

श्लोक ३½—क्रान्तिखण्ड तथा शरखण्ड का धन-ऋणत्व।

क्रान्तिखण्ड ( त्रिप्र० १३,१४ ) को ४ बार क्रम उत्क्रम से रखने पर २४ क्रान्तिखण्ड होगें। पहला ६ खण्ड धन, दूसरा ६ ऋण, तीसरा ६ धन तथा चौथा ६ ऋण होगें।

इसी प्रकार शरखण्ड ( च० ग्र० ६ ) को भी ४ बार क्रम उत्क्रम से रखने पर २४ शरखण्ड होगें। जिसमें पहला ६ धन, दूसरा ६ ऋण, तीसरा ६ धन तथा चौथा ६ ऋण होंगे।

श्लोक ४—गतखण्ड साधन।

सपातचन्द्र को अंशादि बनाकर १५ से भाग देने पर लब्धि तुल्य गत शरखण्ड होगें तथा शेष अंश भोग्य शरखण्ड का अंश होगा। सायनचन्द्र को अंशादि बना कर १५ से भाग देने पर लब्धितुल्य गत क्रान्तिखण्ड होंगे, शेष भोग्य क्रान्तिखण्ड के अंश होंगे।

श्लोक ५, ६, ७—पात का गत और ऐष्य साधन।

पूर्वपठित शरखण्डों और क्रान्तिखण्डों में यदि पात गत हो और सपातचन्द्र समपद में हो तो भोग्याङ्क से पिछले खण्डों को यदि विषमपद में हो तो अग्रिम खण्डों को स्थापित करना चाहिए।

चन्द्र जिस अयन का हो उसी दिशा का क्रान्त्यङ्क तथा पातयुक्त चन्द्र जिस दिशा का हो उसका शराङ्क ग्रहण करना चाहिए। क्रान्त्यङ्कों में शराङ्कों का संस्कार ( एक दिशा में योग भिन्न दिशा में अन्तर ) कर पुनः उसमें भोग्याङ्क के तेरहवें भाग का संस्कार करने पर स्पष्ट पात होगा।

श्लोक ८,९,१०—पात का मध्यकाल साधन।

चन्द्रशर को १५ से गुणाकर उसमें शरखण्ड को घटायेगें, जितने शरखण्ड घटेंगे वे शुद्धखण्ड तथा जो नहीं घटे वह अशुद्ध खण्ड होगा। शेष में भोग्यखण्ड



से भाग देने पर जो लब्धि अंशादि आवे उसको शुद्ध खण्डों के योग में जोड़ देंगे। उसको ६० से गुणकर चन्द्रगति से भाग देने पर दिनादिक लब्धि आयेगी।

यदि पातकाल गत होगा तो सूर्य-चन्द्र का राशियोग १२ तुल्य होने के इतने दिन पूर्व ही पात मध्य होगा, यदि पात गम्य होगा तो इतने दिन पश्चात् में पात का मध्य होगा।

श्लोक ११—स्थिति साधन।

अशुद्ध शरखण्ड से २२०३ में भाग देने पर जो लब्धि हो उसको पात मध्यकाल में ऋण व धन करने पर पात का स्पर्श व मोक्षकाल होगा। स्पर्श से मोक्षकाल तक स्थिति घटिका होगी।

श्लोक १२,१३—शुद्ध खण्ड विचार।

शरखण्ड द्वारा जो शर आवे उसमें १५ से गुणा करने पर गुणनफल यदि ४८० से अधिक अधिक हो तो पात सम्भव नहीं होता यदि ४८० से अल्प होता है तो पात सम्भव होता है।

श्लोक १४—पात सम्भव व स्थिति साधन।

जिस शर के अनुसार पात सम्भव हो उस शर को ४८ में घटाकर ९ से गुणाकर अन्त्य शरखण्ड से भाग देने पर जो लब्धि हो उसको पात मध्य में जोड़ने तथा घटाने पर क्रमशः मोक्ष व स्पर्शकाल होगा।

श्लोक १५—क्रान्तिसाम्य कथन।

चन्द्र-सूर्य के बिम्बयोगार्द्ध तथा मान योगार्द्ध ( अंगुलात्मक, कलात्मक ) से क्रांत्यन्तर यदि अल्प हो तो क्रान्तिसाम्य होता है। उसी समय पात की स्थिति होती है।

---

## पर्व संभवाधिकारः-१०

श्लोक १—शर साधन।

मासगण को २ से गुणाकर ३ से भाग देने पर अंशादि जो होगा उसमें २७२ जोड़ देगे। योग फल में मासगण के २० वा भाग को जोड़ देंगे।

अर्कघटी फल को ५ से भाग देकर लब्धि अंशादि को उसमें धन या ऋण करके ३० से भाग देकर राशि बनायेगे।

राशि स्थान में मासगण संख्या को लिखकर १२ से शोधित कर राशि का साधन करेगें। जो राशि अंश-कला-विकलादि आवे उसका भुज साधन करेंगे। ( यदि सूर्य ग्रहण का हो तो १५ अंश जोड़कर भुज का साधन करे ) भुजांश का आधा जोड़ने पर अङ्गुलादि शर होगा।

जिसका भुज साधन किया गया हो उसकी जो दिशा हो वही शर की दिशा होगी।

श्लोक २—नतसाधन।

दर्शान्तकालिक नत ( चं० ग्र० धि० १. २. ३ ) का साधन करके उसमे ४ का भाग देने पर राशि, पुनः शेष को ३० से गुणाकर ४ से भाग देने अंश शेष को पुनः ६० से गुणाकर ४ भाग देंगे पर कला तथा शेष में ६० से गुणाकर ४ का भाग देने पर विकला होगी। जो कला विकला आवे उसे दर्शान्तकालिक सूर्य में (पश्चिम रहने पर जोड़ेंगे पूर्वकपाल रहने पर घटा देंगे) संस्कार करके अयनांश जोड़कर उसका भुज साधन कर भुज को ७ राशि में घटाकर शेष में भुज से गुणाकर उसको दूना करने पर अंशादि क्रान्ति होगी।

क्रान्ति तथा अक्षांश के संस्कार (एक दिशा में योग भिन्न दिशा में अन्तर) से नतांश का साधन कर ४ से भाग देने पर नति होगी। नति तथा पूर्वानीत शर के संस्कार से ( एक दिशा में योग भिन्न दिशा में अन्तर ) स्पष्टशर होगा।

श्लोक ३—ग्रहण संभवासंभव कथन।

चन्द्र के मानैक्यार्द्ध १९ से चन्द्रशर यदि कम हो तो चन्द्रग्रहण संभव होता है। सूर्य के मानैक्यार्द्ध ११ से यदि सूर्य का शर अल्प हो तो सूर्य संभव होता है। चन्द्रग्रहण तथा सूर्यग्रहण का साधन पूर्वोक्त ( चं० ग्र० धि० सू० ग्र० धि० ) प्रकार से होगा।

भगणादि सूर्य में क्षेप घटाकर दोनों को जोड़कर द्विगुणित कर २ जोड़कर सात से भाग देने पर शेषानुसार पर्वेश होंगे। जैसे—

| | |
|---|---|
| १ शेष में ब्रह्म | २ शेष में चन्द्र |
| ३ " " इन्द्र | ४ " " कुबेर |
| ५ " " वरुण | ६ " " अग्नि |
| ७ " " यम | |

# नीरदाध्यायः-११

श्लोक १,२,३—अमान्तकालीन सूर्य से ( जिस अमान्त में सूर्यग्रहण हो ) अर्थात् समकल सूर्य से नीरदार्क का ( मेघकारक सूर्य ) आनयन किया जाता है।

राश्यादि समकल सूर्य में १ राशि १४ अंश घटाकर जो शेष हो उसे चक्र शुद्ध ( १२ राशि में घटाकर ) करके कलात्मक करेगें। कलात्मक बनाकर उसका वर्ग करेगें। वर्ग संख्या को द्विगुणित करके उसमें २१६०० ( चक्र कला) का भाग देगें। लब्धि कलादि आयेगी। उसको ६० से भाजित कर अंशादि और अंशादि को ३० से भाजित कर राश्यादि बनायेगें, इसकी आढ्य संज्ञा होगी।

आढ्य को दो जगह स्थापित करेगें। एक में १३ अंश युक्त करके जो हो उसे समकल सूर्य में जोड़ देगें। जोड़ने पर जो आवे उसे औदयिक सूर्य ( अमान्त का सूर्योदय ) में घटा देगें जो शेष बचे उसमें द्वितीय स्थान स्थित राश्यादि आढ्य को जोड़ने पर स्पष्ट होगा।

श्लोक ४,५,६—नीरदार्क यदि सूर्य और मंगलके नवांश में रहे तो मेघ (वर्षा) नहीं होता है। शनि और बुध के नवांश में रहे तो अल्प वर्षा ( क्षुद्र वर्षा ) होती है। चन्द्र और शुक्र के नवांश में रहे तो पूर्ण वर्षा होती है। यदि गुरु के नवांश में नीरदार्क रहे तो वायु अधिक और वर्षा कम होती है।

नवमांश चक्रानुसार नीरदार्क जिस राशि नवांश में हो उसका अधिपति जो हो उसके अनुसार ( उपरोक्त ) वर्षा समझनी चाहिए।

**सत्येन्द्र मिश्र द्वारा की गई करणकुतूहल की शिवमती हिन्दीटीका समाप्त हुई।**

---

# श्लोकानुक्रमणिका

———

# ज्योतिष-ग्रन्थाः

मुहूर्त्तचिन्तामणिः—सविमर्श 'चन्द्रिका' संस्कृत-हिन्दी व्याख्या सहित । डॉ० रामचन्द्र पाण्डेय ३५-००

शीघ्रबोधः—सान्वय 'सुगमा' हिन्दी व्याख्या सहित । पं० रामजन्म मिश्र १०-००

जातकालंकारः—सोदाहरण 'तत्त्वप्रकाशिका' संस्कृत-हिन्दी व्याख्या सहित । पं० लषणलाल झा ८-००

बृहद् अवकहडाचक्रम्—(ज्यौतिषप्रवेशिका), हिन्दी भाषानुवाद सहित । पं० रामचन्द्र पाण्डेय ४-५०

भावफलाध्यायः-संस्कृत हिन्दी व्याख्या सहित । व्या०-पं० रामचन्द्र पाठक ५-००

भुवनदीपकम्—'दीप्ति' संस्कृत हिन्दी टीका सहित । व्याख्या०-डॉ० कामेश्वर उपाध्याय २०-००

लघुजातकम्—'तत्त्वप्रभा' संस्कृत-हिन्दी व्याख्या सहित । व्याख्या०-पं० लषणलाल झा २५-००

बीजगणितम्—सविमर्श सोदाहरण संस्कृत 'वासना' 'सुधा' हिन्दी व्याख्या सहित । पं० देवचन्द्र झा ६०-००

मानसागरी—'मनोरमा' हिन्दी व्याख्या सहित । डॉ० रामचन्द्र पाण्डेय ४०-००

वर्षयोगावली—'बालक्रीडा' हिन्दी टीका सहित । आचार्य मधुसूदन १२-००

बृहद् होडाचक्रविवरणम्-हिन्दी 'दीपिका' सहित । पं. मुरलीधर ठक्कुर ५-००

व्यावहारिक ज्यौतिषतत्त्वम्—'तत्त्वप्रभा' हिन्दी व्याख्या सहित । पं० लषणलाल झा ३५-००

खेटकौतुकम्—नवाब खानखाना विरचित । बालबोधिनी हिन्दी २-५०

जैमिनीसूत्रम्—'विमला' सं०हि० व्याख्या सहित । पं० अच्युतानन्द झा १८ ००

वास्तुरत्नाकरः—अहिबलचक्रसहित । श्री विन्ध्येश्वरीप्रसाद द्विवेदी कृत हिन्दी टीका सहित ४०-००

पद्मकोषः—भगवानदत्तविरचित । 'बालबोधिनी' हिन्दी व्याख्या सहित ५-००

षट्पञ्चाशिका—'भट्टोत्पल' संस्कृत तथा 'विभा' हिन्दी व्याख्या सहित ५-००

भावप्रकाशः—जीवनाथ झा प्रणीत 'भावबोधिनी' हिन्दी टीका सहित १५-००

पञ्चसिद्धान्तिका—वराहमिहिर । सुधाकर द्विवेदी कृत संस्कृत व्याख्या तथा जी० थीबो कृत आंग्लानुवाद सहित १००-००

Easy Lessonssin Elementary Astrology by A. Kuppuswami 25-00

---

प्राप्तिस्थानम्-कृष्णदास अकादमी, पो. बा. १११८, वाराणसी-२२१००१